संसारकी गढ़ेमें गिरेहुये मेरे ऊपर आप कृपा कीजिये क्योंकि अत्यन्त दुर्गति में प्राप्तभी मनुष्य महात्माओं के आश्रय में प्राप्तहोकर क्लेशको नहीं प्राप्त होता है ॥ ९१ ॥ रोगी मनुष्योंकी शरण वैद्यहै और महासमुद्र के बीचमें डूबतेहुये पुरुष की शरण नौका होतीहै और बालक की शरण माता पिताहैं व हे हरे ! संसार में दुःखित मनुष्यकी शरण एक आपहीहो ॥ ९२ ॥ हे सर्वेश्वर, सर्वभूत व सबके कारण, परमार्थरूप साराशवाले ! आप इस बड़े दुःखसमूहोंवाले संसाररूपी गढ़ेसे अपने सेवक मनुष्यको ऊपर निकालिये ॥ ९३ ॥ हे उरुक्रम, अच्युत ! क्षुधा, प्यास व तीन धातुओं से बार २ दुःखित व जाड़ा, गरमी तथा वर्षा व अन्य अन्य

गतोपि ॥ ९१ ॥ परायणंरोगवतांहिवैद्यो महाब्धिमग्नस्यचनौर्नरस्य ॥ बालस्यमातापितरौसुघोरसंसारखिन्नस्यह रेस्त्वमेकः ॥ ९२ ॥ प्रसीदसर्वेश्वरसर्वभूत सर्वस्यहेतोपरमार्थसार ॥ मामुद्धरास्माद्दुरुदुःखसङ्घात्संसारगर्त्तात्स्वपरिग्र हणा ॥ ९३ ॥ क्षुत्तृट्त्रिधातुभिरिमंमुहुरर्द्यमानं शीतोष्णवातवर्षैरितरेतराच्च॥ कामाग्निनाच्युतरुषाचसुदुर्भरेण सम्प श्यतोमनउरुक्रमदुःखितंमे ॥ ९४ ॥ भवन्तुभद्राणिसमस्तदोषाः प्रयान्तुनाशंजगतोखिलस्य ॥ मयाद्यशक्त्यापरमे श्वरेप्रभो स्तुतेजगद्धातरिवासुदेवे ॥ ९५ ॥ येभूतलेयेदिवियेन्तरिक्षे रसातलेप्राणिगणाश्चकेचित् ॥ भवन्तुतेसिद्धियु जोमयाद्यस्तुतेजगद्धातरिवासुदेवे ॥ ९६ ॥ शृण्वन्तियेमेपठतस्तथान्ये पश्यन्तियेमामिदमीरयन्तम् ॥ देवासुरा मानुजास्तिरश्चो भवन्तुतेप्यच्युतज्ञानभाजः ॥ ९७ ॥ येचापिमूकाविकलेन्द्रियाश्चशृण्वन्तिनोनैवविलोकयन्ति ॥ प

कारणों और दुःखसे पूर्ण होनेवाली कामाग्नि व क्रोधसे क्लेशित इस संसार को देखतेहुये मेरा मन दुःखी होताहै ॥ ९४ ॥ आज शक्तिसमेत व संसारके धरनेवाले परमेश्वर वासुदेव स्वामीको मेरे स्तुति करनेपर समस्त संसार के कल्याण होवैं व सब दोष नाशको प्राप्तहोवैं ॥ ९५ ॥ जो भूतल मे और जो स्वर्गमे व जो आकाश में तथा जो कोई प्राणियों के गण रसातलमें हैं वे आज संसार के धारनेवाले वासुदेवकी मेरे स्तुति करनेपर सिद्धिसे युक्तहोवैं ॥ ९६ ॥ पढ़तेहुये मेरे इस स्तोत्रको जो सुनते हैं और अन्य जो पुरुष इसको कहतेहुये मुझको देखते हैं वे देव, दैत्यादिक व मनुष्य और पक्षीआदिक विष्णुजीके ज्ञानके भागी होवैं ॥ ९७ ॥ और जो

गूँगे व विकल इन्द्रियोंवाले पशुआदिक तथा कीड़े व चींटी आदि जीव न सुनते हैं न देखते हैं वे भी विष्णुजीके ज्ञानके भागीहोवैं ॥ ९८ ॥ और संसारमें दुःख नाश होजावै व प्रजाओंसे लोभादि दोषोंका गण जाता रहै जैसे अपने शरीरमें भाईमें और पुत्रमें भाव होता है वैसेही मनुष्यका भाव समस्तजन में भी होवै ॥ ९९ ॥ समस्त दोषोंके नाश करनेमें चतुर व आनन्द के हेतुभूत तथा संसारके वैद्य विष्णुजी के हृदय में टिकनेपर समस्त मनुष्यों के संसारवाले बन्धन ढीले होजावैं ॥ २०० ॥ संसारके धारनेवाले वासुदेवजी के स्मरण करनेपर मेरा जो मानसपाप होवे और जो वाणीसे करताहूं व कियाहुआ जो शरीरवाला पापहै वह नाश होजावे ॥ १ ॥

**स्वादयःकीटपिपीलिकाद्या भवन्तुतेप्यच्युतयोगभाजः ॥ ९८ ॥ नश्यन्तुदुःखानिजगत्यपैतुलोभादिकोदोषगणःप्रजाभ्यः ॥ यथात्मनिभ्रातरिचात्मजेवा तथानरस्यास्तुजनेपिभावः ॥ ९९ ॥ संसारवैद्येखिलदोषहानिविचक्षणेनिर्वृतिहेतुभूते ॥ संसारबन्धाःशिथिलीभवन्तुहृदिस्थितेसर्वजनस्यविष्णौ ॥ २०० ॥ पापंप्रणाशंममचप्रयातु यन्मानसंयच्चकरोमिवाचा ॥ शारीरमप्याचरितंचयन्मे स्मृतेजगद्धातरिवासुदेवे ॥ १ ॥ यथाहिमेवासुदेवेतिप्रोक्ते सङ्कीर्त्तनेविष्णुभक्तस्यचापि ॥ स्मृतेहरौवापिप्रयातिपापं सत्येनमेनश्यतान्तेनपापम् ॥ २ ॥ मूढोयमल्पमतिरल्पविचेष्टितोयं क्लिष्टंमनोस्यविषयैर्मयिनप्रसङ्गि ॥ इत्थंकृपांकुरुमयिप्रणतेखिलेश त्वांस्तोतुमम्बुजभवोपिहिदेवनेशः ॥ ३ ॥ संसारसागरनिमग्नमनन्तदीनमुद्धर्तुमर्हसिहरेपुरुषोत्तमोवन्कुरुमय्यनाथे विष्णोकृपांपरमकारुणिकःकिलत्वम् ॥**

इस प्रकार हे वासुदेव ! ऐसा कहनेपर व विष्णुभक्त के कीर्तन करने और विष्णु जीको स्मरण करनेपर पाप चलाजाताहै उसी सत्यसे मेरा पाप नाश होजावै ॥ २ ॥ हे पालीश ! आप प्रणाम कियेहुये मेरे ऊपर इस कारणसे दया कीजिये कि यह मूढ़ ( अज्ञानी ) है व थोड़ी बुद्धिवाला और थोड़े व्यापारवाला है और विषयोंसे क्लिष्ट इसका मन मुझमें नहीं लगाहै हे देव ! तुम्हारी स्तुति करने के लिये कमल से उपजेहुये ब्रह्माभी नहीं समर्थ हैं ॥ ३ ॥ हे भगवन् ! सो तुम प्रसन्नहोवो हे विष्णो ! इस अनाथके ऊपर आप दयाकीजिये क्योंकि प्रसिद्धमें तुम बड़े दयालुहो हे हरे ! तुम पुरुषोत्तमहो इससे संसाररूपी सागरमें डूबतेहुये व बहुत दुःखी मुझको

उद्धारनेके योग्यहो ॥ ४ ॥ हे अर्जुन ! इस प्रकार स्तुति कियेहुये बड़े शरीरवाले वे वासुदेव भगवान् आनन्दपूर्वक उससे यह बोले ॥ ५ ॥ कि हे वत्स, ऐतरेय ! भक्ति पूर्वक इस स्तुतिमे मैं प्रसन्नहूं तुम मुझसे उस दुर्लभ वरदान को मांगो जोकि प्रियहो ॥ ६ ॥ ऐतरेयजी बोले कि हे नाथ ! मुझको यही वरदान नित्य प्यारा है कि हे हरे ! भयङ्कर संसाररूपी समुद्र में डूबतेहुये मेरेलिये आप कर्णधार ( खेवैया ) होवो ॥ ७ ॥ वासुदेवजी बोले कि जिनके तुम्हारे ऐसी भक्तिहै वे तुम संसार से मुक्तहीहो और महाग्रहों सहित तेरह ग्रहों से तुम्हारा बन्धन न होगा ॥ ८ ॥ और गुप्तक्षेत्र में टिकेहुये मुझ वासुदेव को जो सदैव इस स्तोत्रसे स्तुति करैगा उसके पाप

सि ॥ ४ ॥ इत्थंस्तुतस्सभगवानैतरेयेणभारत ॥ वासुदेवोविशालात्मा सानन्दमिदमाहतम् ॥ ५ ॥ वत्सैतरेयतुष्टो स्मि भक्त्यानेनस्तवेनते ॥ वरंवृणुष्वत्वंमत्तो दुर्लभंयदभीप्सितम् ॥ ६ ॥ ऐतरेयउवाच ॥ एषएववरोनाथ ममानित्य मभीप्सितः ॥ मज्जतोघोरसंसारे कर्णधारोहरेभव ॥ ७ ॥ वासुदेवउवाच ॥ मुक्तएवासिसंसाराद्यस्यतेभक्तिरीदृशी ॥ ग्रहैर्म्महाग्रहैर्बन्धो नैवतेस्यात्त्रयोदशैः ॥ ८ ॥ यश्चस्तोत्रेणसततं गुप्तक्षेत्रसमास्थितम् ॥ स्तोष्यतेवासुदेवंमां सपापक्ष यमाप्स्यति ॥ ९ ॥ यस्मादनेनस्तोत्रेण पापंनाशमवाप्स्यति ॥ अघनाशनमित्येव तस्मात्ख्यातिमवाप्स्यति ॥१०॥ एकादश्यामुपोष्यैव ममाग्रेयःपठिष्यति ॥ स्तवमेनंसपूतात्मा ममलोकमवाप्स्यते ॥ ११ ॥ सर्वेषामेवक्षेत्राणां गुप्तक्षे त्रंप्रियंयथा ॥ तथासर्वस्तवानाञ्चस्तवोयंसुप्रियोमम ॥ १२ ॥ यानिचोद्दिश्यभूतानि जप्यतेसौमहात्मभिः ॥ तानिशा न्तिभगंप्रज्ञां प्राप्स्यन्तिकृपयाममस ॥ १३ ॥ त्वञ्चवत्सश्रौतधर्मान्सम्यगाचरश्रद्धया ॥ नतैर्बन्धमपिन्यस्तैश्शाप्स्यस्य

नाश होजावैंगे ॥ ९ ॥ जिसलिये कि इस स्तोत्रसे पाप नाशको प्राप्तहोगा उसीकारण यह अघनाशन ऐसी प्रसिद्धिको प्राप्तहोगा ॥ १० ॥ और एकादशीमें उपासकर जो मनुष्य मेरे आगे इस स्तोत्रको पढ़ैगा वह पवित्र मनवाला पुरुष मेरे लोकको प्राप्तहोगा ॥ ११ ॥ सबही क्षेत्रोंके मध्यमें जैसे गुप्तक्षेत्र प्रियहै वैसेही सब स्तोत्रोंके मध्य में मुझको यह स्तोत्र प्याराहै ॥ १२ ॥ और जिन प्राणियोंका उद्देशकर यह स्तोत्र महात्माओंसे जपाजाता है वे शान्ति, ऐश्वर्य व बुद्धिको मेरी दयासे पातेहै ॥ १३ ॥

हे वत्स ! तुम श्रद्धासे वेदवाले धर्मों को भलीभांति करो मुझमें अर्पण कियेहुये उन फलरहित धर्मों से तुम बन्धन को न प्राप्तहोगे ॥ १४ ॥ यज्ञोंसे पूजन
करो व स्त्रीको प्राप्तहोकर माताको प्रसन्नकरो और मुझमें तीव्रध्यानसे निस्सन्देह मुझको प्राप्तहोगे ॥१५॥ बुद्धि, मन, अहङ्कार व ज्ञानेन्द्रिय और कर्मेन्द्रिय इन तेरह
ग्रहों से जो संयुक्त हैं वेही तेरह महाग्रह हैं ॥१६॥ याने जानना, मानना, अहङ्कार होना, शब्द, स्पर्श, रस, रूप, गन्ध व वचन कहना, ग्रहण करना, गमन, मल
त्याग व रतिका आनन्द ये तेरह महाग्रह हैं ॥ १७ ॥ हे पुत्र ! इन महाग्रहों को जानकर अपने शुद्धग्रहों से ध्यान योगकरके मुझको ग्रहण करो तो इसे

नभिसन्धितैः ॥ १४ ॥ यजयज्ञैरवाप्यैव दारानानन्दयमातरम् ॥ मयिध्यानेनतीव्रेण मामेवाप्स्यस्यसंशयम् ॥ १५ ॥ बु
द्धिर्मनोप्यहङ्कारो बुद्धिकर्मेन्द्रियैरिह ॥ त्रयोदशग्रहैर्युक्तास्त्रयोदशमहाग्रहाः ॥१६॥ बोद्धव्यमथमन्तव्यमहन्ताशब्दए
वच ॥ स्पर्शोरसोरूपगन्धौ वचनादानकर्मच ॥ गमनोत्सर्गावानन्दस्त्रयोदशमहाग्रहाः ॥ १७ ॥ एतान्महाग्रहान्पुत्रबुद्
ध्वाशुद्धैस्स्वकैर्ग्रहैः ॥ गृहाणध्यानयोगेन मामेवंमोक्षमाप्स्यसि ॥१८॥ एवन्त्वंकर्मभिर्वीर नैष्कर्म्यंसमवाप्स्यसि ॥ शुल्वं
रसेनसंबद्धं दत्तोहेमंयथाऽश्नुते ॥ १९ ॥ वर्णाश्रमाचारवतामपिसंन्यस्तकर्मणाम् ॥ मदनुध्यानयुक्तेन मोक्षोनास्तीहदुर्ल्ल
भः ॥ २० ॥ तस्मादेवंवर्त्तमानो नन्दाव्रतपरायणः ॥ उद्धृत्यसप्तपुरुषाँल्लयंमयिगमिष्यसि ॥ २१ ॥ साम्प्रतंप्रतिभास्य
न्ति वेदाश्चापठितापिते ॥ ततस्त्वंकोटितीर्थंच यज्ञेवैहरिमेधसः ॥ २२ ॥ याहितत्रभविष्यन्ते सर्वंमातुरभीप्सितम् ॥
इत्युक्त्वाभगवान्विष्णुर्मूर्त्तिमध्यंविवेशह ॥ २३ ॥ विलोकयमानोनिमिषं मात्राचैवसुतेनच ॥ ततोमूर्त्तिनमस्कृत्य

प्रकार तुम मोक्षको पावोगे ॥१८॥ हे वीर ! इस प्रकार तुम कर्मोंसे निष्कर्मत्व को पावोगे जैसे कि चतुर मनुष्य पारासे कलई कियेहुये तांबेको सुवर्ण बनाताहै ॥१९॥
वर्णाश्रम में उचित आचारवाले व मुझमें अर्पण कर्मवाले तथा मेरे ध्यानमें युक्त मनुष्य को इस संसार में मोक्ष दुर्लभ नहीं होता है ॥ २० ॥ इस लिये इस प्र
कार एकादशी के व्रत में परायण तुम इस प्रकार वर्तमान होकर सात पुरुषों को उद्धारकर मुझमें लयको प्राप्तहोगे ॥ २१ ॥ और बिन पढ़ेहुये भी वेद इस समय
तुमको भासितहोंगे इस लिये तुम कोटितीर्थ में हरिमेधाकी यज्ञमें ॥ २२ ॥ जावो वहां तुम्हारी माताका सम्पूर्ण मनोरथहोगा ऐसा कहकर भगवान् विष्णुजी मूर्ति